येक यलावे[1] वाहुडूया।
नाइ उतरीगो नदीय वनास[2] ॥ ७६॥
नाइ उतरीगो नदीय वनास।
नारि का नाडि नू, हीयउ ने सास॥
धन भौभूती[3] भुइ पडी।
चोर सभाह्या[4] नु पीवई नीर॥
जाएं हीयएइ हरणी हणी।
म्रोको[5] गात उघाडिज्यो[6] जोवन पूर॥ ८०॥
लाघो चावल[7] पीलो हो खाल।
डावी देवी जीमणी [सिय] माल॥
डावी महासक्ति[8]* फैक्रइ[9]।
डावा सारस, स्यघ[10], सियाल॥
उठइ तुरीय खूदावई[11] वीसल राव॥ ८१॥
साठ तुरीय पाखस्या सजुत[12]।
वीसल-दे साथहि चीहसत[13]॥

---

१ पहुँचा कर लौटा। २ राजपूताने की एक नदी जो अजमेर और चवल नदी के बीच में है। ३ भयभीत होकर। ४ सँभालती है [सम+भृ] ५ उसका। ६ उघडा-खुला है। ७ चवल नदी। ८ महा-शक्ति-श्रृगाली। ९ फैकरइ-रोती है। फैकरना-करुणा करके रोना। १० सिंह। ११ खूदाना-घोडा कुदाना-दोडाना। १२ सयुक्त। १३ विहसत-हिन हिनाते हुए।

* लोग कहते हैं कि महाशक्ति के मुख से आग निकलती है। इसे श्रृगाल से भिन्न एक जन्तु मानते हैं।

जाई परभोमई[1] सचखो ।
कोई न जांणइ साभखा-राव ॥
उलिगांणउ होई सचखो ।
देस उडीसइ पहुता जाई ॥ ८२ ॥
राव उडीसइ पहुतउ जाई ।
देव जुहारे लागु पाय ॥
वन दिहाडउ आज कउ ।
देव उठि दीयो चउगिणउ[2] मान ॥
मेल्ही चावर[3] वइसणइ[4] ।
राव उडीसा को परधान ॥ ८३ ॥
राई प्रधानपणइ[5] रह्यो जाई ।
चउरास्या सहू लागइ पाय ॥
देश देसा का राजिया ।
देव कहइ "राजा ! म्हारो तु धीर" ॥
मेल्ही[6] चावर वइसणइ ।
मनवछित[7] भोजन अर चीर ॥ ८४ ॥
जे नर सुनइ सवाद सजूत ।
अविचल लिपमी धरे[8] राज वहूत ॥

---

१ पराये भूमि मे । २ चोगुना । ३ चँवर । ४ बेठक ।
५ प्रधानपने-प्रधानता मे । ६ मिला । ७ मन वाँछित-( इच्छित )
८ धरे-पावे, लहे ।

'नाल्ह' रसायण नर भणइ।
जू राणी सू पडइ विजोग॥
वीघन[1]-हरण जो वर दीयो।
पणिइ[2] वहोड़ करू सजोग॥८५॥
दूजौ पड चव्यो[3] परिमाण।
जे नर सूणइ ते गगा न्हाण॥
'नाल्ह' रसायण नर भणइ।
राजा रह्यो उडीसई जाय॥
वाग[4]-वाणी मो वर दीयो।
अस्त्रो[5] रसायण करू वरखाण॥८६॥

इति द्वितीय सर्ग।

---

१ विघ्न निवारण–[गणेश जी]। २ पुनरपि–फिर। ३ चयौ–कहा।
४ वाग वाणी = सरस्वती। ५ शृंगार रस का काव्य।

# तृतीय सर्ग

प्रीय बोलावै धन रोवती जाई ।
सूनउ मंदिर मेल्हइ छै धाह[1] ॥
सा धन कुरलइ मोर ज्यु ।
पाच पडोसण[2] बैठी छइ आय ॥
"ओ निसतान्यौ[3] ज्या करि गयो ।
दिवसनइ रात मौ चिंताता[4] जाई ॥ १ ॥
पच सखी मिली वइठी छइ आई ।
काहरऊ[5] पीवौ न ऊषद[6] खाई ॥
दांत कष्ट वध्यो गोरडी ।
तो थी भली दमयंती नारि ॥
नल राजा मेल्हे गयो ।
पुरीप[7] समौ नहीं निगुण ससार" ॥ २ ॥
"रहि रहि वेहनडी[8] ! वच[9] न तू रोई ।
ले लोटीका[10] जल मुख धोई ॥
फटि रे हिया ! नीचालूवा[11] ।
पाथरी घडीयो, कै[12] ओघट[13] लोह ॥

१ धाह मारना–चिल्ला कर रोना । २ परोसिनें । ३ निस्सन्तान, निर्दयी । ४ चिंताता–चिंतन करते हुए । ५ काढा [क्वाथ] । ६ औषध । ७ पुरुष–आदमी । ८ बहन । ९ बोल । १० लोटिया–एक पात्र–छोटा लोटा । ११. निगोडा–निर्लज्ज । १२ या । १३. घटा है—बना है लोहे का ।

"झखझलीयो[1] फूटइ नहीं।
सगुणा प्रीतम तणो विछोह[2] ॥ ३ ॥
त्री जनम काई दीयौ हो ! महेस ? ।
अवर जनम थारे घडा[3] हो नरेस ॥
रानह[4] न सिरजी हरिणली[5] ।
सूरह न सिरजी धीणु[6] गाई ॥
वन—खड कालो कोईली ।
वइसती अव कइ[7] चप की डालि ॥
वइसती दाख[8] बीजोरडी[9] ।"
इणि दुख झूरइ अवला बालि ॥ ४ ॥
"आज सखी सपनतर[10] दीठ ।
राग[11] चूरे राजा पल्यगे वईठ ॥
ईसो हो झभारो[12] मइ झपीयो[13] ।
जो हु सोहीणइ[14] जाणती साँच ॥
हठि कर जातो[15] राखती ।
जब जागु जीव पडी गयो दाह" ॥ ५ ॥

---

१ जर्जरित हो गया है। २ वियोग—[विच्छेद] । ३ घडाँ-अधिक। ४ रानह–रान–[अरण्य] जगल की। ५ हरिणी, [ली]—अल्पार्थक है। ६ धेनु। ७ कइ—या—[के] । ८ दाख–(द्राक्षा)–अंगूर। ९ बी–द्वी–जोरडी–जोडे अर्थात अपने जोड के साथ। १० स्वप्नान्तर–स्वप्न में। ११ राग रग–प्रेम–(अर्थात अनुराग में)। १२ झझट में। १३ झखी–जकी–दुखित हुई। १४ स्वप्न मे भी। १५ जाते हुए को।

तोडर[1] पायल पइहरणी पाय।
सोवभ – घूघरी वाजती जाई॥
रतन जडित की काँचली[2]।
श्री कसी कंचूवउ परउ ह्रो सुमोड़॥
दन्त दाडिम कुली[3] जी सी।
मुखी अमृत, जांणे बाजै कै वीण॥ ६॥
ससि वदनी जीत्यौ मात-गयद।
श्रापडीया[4] .. रतनांलियां॥
भौहरा[5] जाणे भमर भमाय।
मूँग—फली सी श्रांगुलो॥
कूसम—कली, कर—नंख जीसा।
कनक कुडल धज सोहइ कान॥
राय—श्रांगणि रांणी फिरई।
उणी सोलइ सइ रांणी कउ ऊतार्‌यो मान॥७॥
"प्रीय तो चालीयो कातिग मास।
सूना मदिर घर कविलास॥
सूना चउरा चोखण्डी।
नयण गमायो[6] पथि सिर जाई॥

---

१ तोडा–एक आभूषण। २ कचुकी–चोली। ३ कुल-समूह या कुल, वशज–दाने। ४ आँखें रतनाली–रत्न के समान चमकती हुई। ५ भौंह। ६ गमायो–चलायो, फेरी–डाली।

आक[1] दयत्ता वनदह्यो ।
चोली माहि थी दाधउ[2] छइ गात ॥
धणीयनतकां[3] धण ताकजे ।
तुरीय पलाणि वेगो घरि आव ॥
जोवन छत्र ऊचाईया ।
ईणि कत ! काया मांहि फेरो छइ आंण[4]" ॥ ११ ॥
"फागुण फरक्या कप्या[5] रूप ।
चित चमकी नींद न भूख ॥
जू जोवन जूहै[6] सखी ।
मूरिख लोक नू जांणइ ससार ॥
दिण परषौ दिस पालटइ ।
सखी वाय [7]फरूकती जाइ ससार ॥
चैत्र मासां चतुरगी नारि ।
प्रीय विण जीवू कवण अधार ? ॥
चूडे भीजे जण हसौ ।"
पच सखी मिली बईठी छइ आई ॥
"दत [8]कवाड़्या नह रग्या ।
चालउ सखी होली खेलवा जाई" ॥ १२ ॥

---

१ आक–मदार । २ दग्ध हुआ । ३ स्वामी के होते हुए भी स्त्रि औरों से देखी जाती है। ४ हुकूमत । ५ काप्या रूप, (रुख)–वृक्ष में कोंपल लगी। कोंपना-कोंपना कोंपल लगाना । ६ जूझै–नष्ट हो (युद्ध)। ७ फरुकना–फूँकना, जलाना । ८ दन्त कपाट नहीं रगे ।

"सूणी ! सहेली कहु ईक । वात ।
म्हाहरइ फरकइ छइ दाहीणो गात ॥
आज दीसई ते ईक दिन माहि ।
म्हा क्यु होली खेलवा जाई ? ॥
उलीगाणा की गोरडी ।
म्हां[1] की आँगूली देखता गिलजे वॉह" ॥ १४ ॥
"वैशाखा सखी ल्हणुजे[2] धान ।
सीला[3] पाणी पाका पान ॥
कनक काया घट सींचजै ।
मूरिख नाह[4] नू जाणै [सं] सार ॥
हाथि लगामी[5] ताजिणी[6] ।
पार[7] कइ सेवइ राज - दुवार" ॥ १५ ॥
"देषि जठाणी ! लागो छइ जेठ ।
मूखी कुमलाणी[8] अरि सूकइ छइ छइ होठ[9] ॥
सनेहा सारण[10] वहई ।
वरती पाई[11] न देणउ[12] जाई ॥
अनवलई[13] दव[14] परजलई[15] ।
हस सरोवर छडइ छइ ठाइ[1] ॥ १६ ॥

---

१ म्हा–मेरा । २ ल्हवना–काटना । धान–शस्य–फसल । ३ शीतल
४ नाथ, पति । ५ लगाम–रास । ६ ताजियाना–कोडा ४,५,६;७
७ परका–पराये का । ८ कुम्हलाया–(कुम्लान) । ९ ओष्ठ–अधर ।
१० रोग । ११ पर । १२ दिया–(दत्त) दीनउ । १३ अनवलई–बिना
जलाये । १४ दवाग्नि–अग्नि । १५ प्रज्वलित होता है ।

"धुरि असाढ धडुकया[1] मेह ।
खलहल्या[2] पाल्या, वहि गई खेह ॥
अजी न असाठां वाहुड्यो[3] ।
कोईल कुरलइ[4] अब की डाल ॥
मोर टहूकइ[4] सीखर[5] थी ।
माता मइगल ज्यु पग देई[6] ॥
सदी मतवाला ज्यु घलई[7] ।
तिणी धरी ओलगी काई करेसतो[8] ?॥ १७ ॥
श्रावण वरसइ छइ छाडीय[9] धार ।
प्रीय विण खेलइ कवण आधार ॥
सखीय ते खेलइ काजली ।
चीडीय कमेडी[10] मडिय आस ॥
पपीहो पीऊ ! पीऊ ! करई ।
सखी असलसलावइ[11] मौ श्रावण मास[12] ॥१८॥
भादवउ वरसइ छइ मगेहर[12] गभीर ।
जल, थल ,महोयल सह्व भरया नीर ॥

१ गरजना–टहूकना, दडकना । २ खलयान । वह स्थान जहाँ काटकर फसल रखकर माडते हे । ३ अभी आसाढ़ में भी नहीं लौटा (प्रिय) ४ तहूकै–बोले । ५ शिखर, चोटी (पर्वत या प्रासाद की)। ६. मत्त मयगल ( हाथी) की भांति पैर देती है। चलती है। ७ ढुलई–चले–(ढुरना) ८ कर सकती है(करिष्यति)। ९ छोडकर धार, मुसलाधार। १० एक पक्षि । ११ अलसाता है, आलस्य उत्पन्न करता है। १२ मेघ, अथवा मघा नक्षत्र।

आये सरवर[1] ऊलटइ ।
एक अधारी बीचजी[2] वाय[3] ॥
सूनी सेज विदेश पीव ।
दोई दुख 'नाह' क्यु सइहणा[4] जाई ॥ १९ ॥
आसोजां[5] धन मडीय आस ।
माड्या मदिर घरि कविलास ॥
माड्या चौरा चऊखडी ।
माड्या सांभरि का रणिवास ॥
एक चलावै[6] वाहुड्या ।
"नाह उत्तरी गयौ गगा के पार" ॥ २० ॥
असी बरस की हो बूढि वेसि ।
दांत कवाड्या[7] सिर पाड्रा[8] केस ॥
आई अवासा[9] सचरी ।
गलि लागइ ने रुदन कराई ॥
"किम भव"[10] नीगमीस कामिनी ? ।
राति दिवस मौ थारीय चित ॥
कहाउ हमारउ जइ करउ ।
तोह नइकईसो[11] "पटवो[12]" करि देउ मीत[13] " ॥२१॥

---

१ सरोवर २ बीचली–विद्युत–बीज-(जायसी) बिजुली । ३ वाय–वायु । ४ सहा जाय । ५ आश्विन–कुँआर । ६ चलावे–साथ में गया हुआ–आदमी । ७ कपाट–दंत-कपाट । ८ पाडुर–स्वेत–सफेद । ९ गृह–ग्रह, महल । किस प्रकार (भव) संसार में अपना दिन काटती है कामिनि । १०. नायक से । १२ पटाना–ठीक करना । १३ मित्रता ।

"धुरि असाढ धडुकया[1] मेह ।
खलहल्या[2] पाल्या, वहि गई खेह ॥
अजी न असाढां वाहुड्यो[3] ।
कोईल कुरलइ अंब की डाल ॥
मोर टहुकइ[4] सीखर[5] थी ।
माता मइगल ज्यु पग देई[6] ॥
सदी मतवांला ज्यु घलई[7] ।
तिणी घरी ओलगी कांई करेसतो[8] ?॥ १७ ॥
श्रावण वरसइ छइ छाडीय[9] धार ।
प्रीय विण खेलइ कवण आधार ॥
सखीय ते खेलइ काजली ।
चीडीय कमेडी[10] मडिय आस ॥
पपीहो पीऊ ! पीऊ ! करई ।
सखी अलसलसलावइ[11] मौ श्रावण मास" ॥१८॥
भाद्रवउ वरसइ छइ मगैहर[12] गंभीर ।
जल, थल ,महीयल सहू भरया नीर ॥

---

१. गरजना–टहूकना, टडकना। २ खलयान। वह स्थान जहाँ काटकर फसल रखकर माडते है। ३ अभी आसाढ़ में भी नहीं लौटा (प्रिय) ४ तहूके–बोले। ५ शिखर, चोटी (पर्वत या प्रासाद की)। ६ मत्त मयगल (हाथी) की भाति पैर देती है। चलती है। ७ ढुलई–चले–(ढुरना) ८ कर सकती हे(करिष्यति)। ९ छोडकर धार, मुसलाधार। १० एक पक्षि। ११ अलसाता है, आलस्य उत्पन्न करता है। १२ मेघ, अथवा मघा नक्षत्र।

जाणे सरवर' ऊलटइ ।
एक अधारी वीचखी' वाय' ॥
सूनी सेज विदेश पीव ।
दोई दुख 'नाल्ह' क्यु सइंहणा' जाई ॥ १६ ॥
आसोजा' धन मडीय आस ।
माड्या मदिर घरि कविलास ॥
माड्या चौरा चऊपडी ।
माड्या सामरि का रणिवास ॥
एक वलावै' वाहुड्या ।
"नाह उत्तरी गयौ गगा के पार" ॥ २० ॥
असी वरस की हो वूढि वेसि ।
दात कवाड्या' सिर पाडूरा' केस ॥
आई अवासा' सचरी ।
गलि लागइ ने रुदन कराई ॥
"किम भव" नीगमीस कामिनी ? ।
राति दिवस मौ थारीय चित ॥
कहाउ हमारउ जइ करउ ।
तोह नइकईसो" पटचो" करि देउ मीत" " ॥२१॥

---

१ सरोवर २ वीचखी–विद्युत–वीज-(जायसी) विजुली । ३ वाय–वायु । ४ सहा जाय । ५ आश्विन–कुँआर । ६ वलावै–साथ में गया हुआ–आदमी । ७ कपाड–दत कपाट । ८ पाडुर–स्वेत–सफेद । ९ गृह–घर, महल । किस प्रकार (भव) ससार में अपना दिन काटती है कामिनि । १०. नायक से । १२ पटाना–ठीक करना । १३ मित्रता ।

"उठि! उठि! गोरी करि सींणगार ।
गलि पइहरउ मोतीय कौ हार॥
नाग-फणा का तड-कली[१] ।
छोटि कसण पयोहर खींची" ॥
"प्रीय म्हां कउ चाल्यो उलगइ ।
जु हु जोबन राखूं सची[२]" ॥ २२ ॥
इतो कहे जब चाली छइ ऊठि ।
ले पाटो[३] अरि पटकी छइ पूठि[४] ॥
"नाक पाट फडाउ हू कुटणी[५] ।
ते तू देवर अरो बडो जेठ ॥
जीभ काढु जीणी बोलियो ।
थारो नाक सरीखा ऊपलो[६] होठ" ॥ २३ ॥
सासु कहइ "बहु! घर माहि आव ।
चद कइ भोलइ[७] तोहि गीलसइ[८] राहु ॥
चद पूलाणो[९] बनी गयो ।
खीर[१०] की तौलडी क्युं रहइ सेर ॥

---

१. ताटक-तरौना, कर्णाभूषण, तरकी । २ सचय करके=रक्षा करके । ३ पाट, पीढा = पीढ़ । ४ पीठ पर = (पृष्ठे-पिठे) । ५ कुट्टिनी । ६ उपला (उत्पल) = गोबर का बना हुआ उप्पला, अथवा ऊपर का । ७ भोले में धोखे में, भ्रम मे । ८ निगलेगा-ग्रसेगा । ९ पूर्णिम । पूनम । १०. खीर की तौल्ड्री (तौली-एक पात्र) में किस प्रकार रहे शेर । छोटी वस्तु में बड़ी वस्तु कैसे रह सके ।

धणी थाका[1] धन ताकजइ ।
राव ऊडीसइ तु अजमेर" ॥ २४ ॥
"जे के घरि हरिणाषी – नारि ।
तो किम भमइ पार कइ बारि[2] ? ॥
कइ मूवा कइ मारिया[3] ।
वलेन पूछी धन की सार[4] ॥
नयण ते सारग होइ रह्यो ।
धन मरती नवी लागइ वार" ॥ २५ ॥
राव उडीसइ रहीया जाई ।
राजमती अजमेरा माहि ॥
दस वरस ईम नीगम्या[5] ।
वरस ईग्यारमउ पहतऊ आई ॥
राजा अजु[6] न वाहुड्यो ।
तेडो ब्राह्मण जण [ह] पठाई ॥ २६ ॥
कातिग मासा जण [ह] चलाई ।
कोरो कागल[7] गुपती लीखाई ॥

---

१ थकां = रहते हुए (बँगला का 'थाके') - पति के रहते हुए खि दूसरों से देखी जाती है। २ वह क्या फिरे दूसरे के दर्वाजे = द्वार पर। ३ मर गई या मारी गई। इसकी कुछ भी खबर नहीं ली। ४ हाल। ५ (निगम) = बीत गया। ६ आज भी नहीं। ७ कागद = कागज, पत्र।

आप हस्त लिखे गोरडी ।
जिम जिम वाचइ तिम तिम चेत ॥
धणी उपाहौ[1] उलगइ ।
राव चलावौ धरा अचेत ॥२७॥
पच सखी मिली वइठी छइ आय ।
"तेरय[2] लीखी सखी ! मांही सुणाई ॥
लालच[3] लीपीया वहनडी ।
सामहे हीयडइ डावी कूँपी[4] ॥
दोई नख लागा देव का" ।
आपस माणा करत आल[5] ॥
धन विसहर[6], प्रीय गारुडी ।
जागी धणी थारा डक[7] समाल" ॥२८॥
चीरो लिखी धन आपणइ हाथ ।
जणइ चलायो हेडाऊ[8] के साथ ॥
सातसइ कोसकइ आंतेर[9] ।
जीण परि वोलज्यु न रीसाई[10] ॥
कुहणी फाटइ कांचुवउ ।
पोपरि[11] फाटइ धन को चीर ॥

---

१ उपालभ देती है । २ तेरा । ३ प्रेम । ४ कुक्षि = कोख । ५ आल = हँसी । ६ विशधर = सर्प । ७ डक दंश = काटना । ८ हेडाऊ = केराये पर जानेवाला—दूत । ९ अन्तर पर । १० रोष से । ११ सॉपड़ी = सिर पर ।

जाणे दूध दाधी लोंकडी[1]।
दूबली हुई झूरइ ईम नाह॥
डावा हाथ को मूदड़उ।
आवण लागो जीवणी बॉह[2] ॥२६॥
पाड्यो चाल्यो ओका प्रीय कई देश।
"हुँ कहुँ वीरा! सोई कहेस॥
एक सारा[3] घरि आवज्यो।
वाट वूहारूँ सीर का केस॥
विरह महा-जल उलटई।
थाग[4] न पावइ मुध नरेश!" ॥३०॥
"जोसी कहई वीरा! धन की नाह।
तो यो दीई थी जीमणी बॉह॥
दोव पुजाई थी वाभणी।
चद सूरिज दुई दीया साख[5]॥
पानी पवन अरि धूर अकासि[6]।
हुँ नचि जाणु य ईम करे॥
मुसी[7] हे! नणद हुँ ईणी विसास[8]" ॥३१॥

---

१ लोमडी। २ मुन्दरी नाह में आने लगी। 'मुद्रिका को कङ्कण की पदवी देना।' केशवदास ने भी ऐसा किया है। विरह के कारण कृपता का वर्णन है। ३ बार। ४ थाह। ५ साक्षि = गवाह (व्याह के समय)। ६ जल, वायु, पृथ्वी, आकाश-विवाह में ये सब साक्षि होते हैं। ७ ठगी गई हू। ८ विश्वास ( के कारण )।

"भूली है वइहनडी ! ईणे वीसास ।
हूँ नीव जाणू औलगि[1] जास ॥
वरजती वाप रखावती[2] व्याह ।
अकन[3]-कुँवारी रहती सखी ! ॥
ओढण[4] लोवडी[5] काटती भाड[6] ।
खेत कमाती[7] जाट[8] ज्यु ।
मई कांई सिरजी उलिगाणा घरि नारि" ॥३२॥
जे दुप 'नाल्ह' कहेइगो कोण ? ।
परहरी पल्यग नइ जीय तोज्यो न्हाण ॥
काय सोपारी तै विख वडौ ।
करि जप माला थरि जपइ नाह ॥
आंगुली गीणता दिन गया ।
काग * उडावतां दुपइ[13] छइ वॉह ॥३३॥
चीरी दीधी जनोई[9] की गांठि ।
गिणि सोनईया[10] वाध्या छइ साठि ॥
वरस दीहॉ[11] की सेवलो[12] ।
घी घणौ खाज्यो पगाह[13] पराण ॥

---

१ परदेश। २ रोकनी = स्थगित करवाती। ३ आजन्म क्वारी। ४ ओढन = ओढ़ना। ५ लोई = कम्बल। ६ झाडी। ७. कमाना, खेत में काम करना। ८ दुखना, दर्द करना, पीडा होना। ९ जनेऊ। १० सोने का मोहर। ११ दिन का। १२ सम्बल = रास्ते का खर्च। १३ पैरों में।

* प्रिय के आगम का समय निश्चय करने के लिये विरहिणी स्त्रियाँ कौआ उड़ाया करती है।

पाये पाणही सावरी[1]।
चउपड़या माह दीई मिलाण ॥३४॥
"कहि न गोरी! थारा प्रीय का सुहिनांण[2]।
जीणी अहिनाणहु[3] लेउँ पीछाणी[4] ॥
कोण उणिहारइ[5] कोण सारिखो ?"।
"ऊचइ गोलइ कडी जिम दाढ ॥
ऊरि चोडौ कडि[6] पातलौ।
माहीले[7] कौये जीमणां अपी ॥
कालौ तिल भमर[8] जीसो।
सीस तिलक उगतई विहाण[9] ॥
पाय लखोणी मोचणी[10]।
मूँछ करियाण छै डावइ हाथी[11] ॥
लाख मीत्या माहि लज लहई।
पाड्या 'म्हाको प्रीव छइ इण तो सहिनाण"॥३५॥
"वरस वाीस कौ वाली वेस।
दन्त कचाड्या, सिर किलकिला[12] केस॥

---

१ सावर (एक प्रकार का चमड़ा) का जूता। २ (सज्ञान) पहचान। ३ (अभिज्ञान) = पहचान। ४ पहचान लूँ। ५ सदृश। ६ कटि = कमर। ७ मध्य के कोये में (ओंठ के)। ८ भँवर जैसा काला। ६ विभात = सवेरा। १० जूती (मोचा)।११ डावइ = बाएँ हाथ में तलवार की मूँठ है। १२ घूँघुर वाले केश।

हाट विहारया[1] कइ जोवज्यो।
कइ जोवज्यो राज - दुवारि" ॥३६॥
"वाहुडि गोरी! तु घरि जाह।
हुँ लेई आवऊ थारउ हौ नाह" ॥
सोना तो बांध्यो गाठडी[2]।
दीधी सोपारी दोय कर च्यार ॥
"ज्यु बोलइ ते नरिवाहज्यो[3]।
बचन तुमारइ लागी छइ नार" ॥३७॥
वाहुडि गोरी देखाली छै वाट।
ऊचा पर्वत दुर्घट घाट ॥
लांवी वाह देखालियां[4]।
देखितो चालिजे देस की सीम[5] ॥
"छाडही धूप थे भीणी[6] गीणी।
चीरी[7] राखज्यो धन कौ जीव" ॥३८॥
कोस पयांणउ पाडीयो जाई।
सात अगा[8] कर बैठो हो खाय ॥
सूतो चालै पग ठवै[9]।
चालता गोरी कह्या हो सदेस ॥

---

१ व्योहरिया = वनिया। २ गाँठड़ी = गठरी में। ३ निर्वाह करना = पूर्ण करना। ४ देखाया। ५ सीम = सीमा। ६ निन = मत ७ चीठी। ८ अगा, वाटी = आँटे की बनी लीटी। ९ थके।

ते सघला[1] वीसरी गयौ।
पाड्यो सभाले आपणउ पेट ॥३९॥
पाड्यो चाल्यो जगनाथ के देश।
छाळ्या मंदिर सयल[1] असेस।
चाल्यो प्रोहित राव को।
जाई पर भूमि कियो प्रवेश ॥
घाट दुर्घट ते लांघीया।
सातमइ मास पहुतउ हो जाई ॥४०॥
अचरिज बात ईम सयल असेस।
वलद[3] ते मानजें[4] हलि वहइ[5] गाय॥
इसो चरित तिहाँ अति घणउ।
साँड विहूणी ब्यावइ छइ गाई ॥
माँड पीवइ कण रालजे[6]।
लाल[7] विहूणी वाजे छे घंट ॥
ईसी सकति[8] तिहाँ देव की।
चोर नाहर[9] नहीं देव कइ पंथ ॥४१॥

---

१ सकल, सब। २ शेल = पर्वत। ३ वलद = वलीवर्द = बैल। ४ मानजे = तरह, समान। ५ हल में जोते हैं। वहइ = वहन करते हैं। ६ रालना = डालना फेंकना या एकत्र करना। ७ लोल, लटकन, जो घंटे की मध्य में होता है जिसके हिलने से वे बजते हैं। ८ शक्ति। ९ नाहर, सिंह।

फिर फिर जोयो राजा नयर[1] मझार।
करि जमदाढ[2] खांडो तरवार॥
खेडौ रूले[3] खोपरि समंड।
पाट की फूदा[4] रुलती झूल॥
सॉभर-धणी जोउल[5] छोड।
जे सहिनाण[6] कह्या था मूध॥४२॥
पाड्या जाई कीयो परवेस।
ले विजउरो दुज मीलइ नरेस॥
कुसल कुसल समसत्र हुवो।
जब लगि गंग जमुना वहै नीर॥
जा लगी चंद सूरज तपै।
ता लगि राजा सयल परिवार॥४३॥
"पाड्या तु आव्यौ कौण कइ साथ?।
लाघ्या कूँ पर्वत दुर्घट घाट?"॥
"तुम कारण दूत रमिरा[7]।
सूना सॉभर का रिणवास॥
सूना चउरा चउखडी।
सूना मन्दिर मढ कविलास॥४४॥

---

१ नगर। २ यमधर—(एक प्रकार की तलवार)। ३ रूले = झूले।
४ फुलरा। ५ जोयल = जोहा, ढूंढा। ६ पहचान। ७ रमिरा = भेजा।

राजा प्रोहित येकणि[1] साथी।
चाह लागा पूछइ धनी बात॥
नयनी रूप में रूवडौ।
कोट कोसीसा[2] अंत न पार॥
देव—नयर छइ रूवडउ।
प्रोहित जोवइ पौली पगार॥ ४५॥
पठइ पोथी रामा[3] की छे।
प्रोहित निरखै पालि पगार॥
चंदन तिलक अगी खोल कराय।
कंठ जनोई पाटकी।
रगत[4] चंदन की पीली किमाड॥
सीसम सार की पाटली।
ऊचा घरि घरि तोरणवार॥
ऊचा दादुर[5] झलमलइ।
घरि घरि तुलछी[6] वेद पुराण॥
तिण भई[7] पाप न छीपहीं[8]।
तिहां फिरई जगनाथ की आंण॥ ४६॥
धन! धन! देव! देव! जगनाथ!।
अमर काया रतनालीय आंख॥

---

१ अकेले में = एकांत में। २ कोसीसा (कुस्थित) दुर्गम। ३ रामायण की। ४ रक्त, लाल। ५ कलश = मुंडेरा, धौरहर। ६. तुलसी। ७. भय, ८ छिपे।

अमर स्यघासण[1] वइसणइ ।
जीण दिन कठ न ओअइकार[2] ॥
जिण दिन मेरु न मेदनी ।
जिण दिन स्वामी चद न सूर ॥
जिण दिन पवन पाणी नहीं ।
जिण दिन स्वामी अभ[3] न गभ ॥
ये तो जुग सूना गया ।
तदि तो दीप नोपायो[4] हो आप ॥ ४७ ॥
पाल्या परधान तेडावीयो आणि ।
देसू जव लगि चउगुणो मान ॥
मेलही छइ चावर बइसणई ।
कौण देसांरी[5] पूछै छे वात ॥
कौण कारणि ओलगि करउ ? ।
तु अजाणे काई पूछेई वात ? ॥ ४८ ॥
पाल्या कहै "सूणी धरह नरेस ! ।
उणी गुणवती कह्योउ सदेस ॥
तुम वीरा मे वहनडी ।
लाडिलौ धणी सांभरी कौ राव ॥
तु उडीसा को धणी ।
थारउ उलिगांणउ घरि वेगि पठाव" ॥ ४६ ॥

---

१ सिंहासन । २ कठ में ओंकार नहीं था । ३ अभ्र—आकाश । गर्भ—पृथ्वी । ४. उत्पन्न किया । ५. देश की ।

पाड्यो ऊसारे[1] तेड्यौ छइ राई।
"छीनी उलगी[2] माई सू कही॥
मां ईम कहीयो देव सू।
राई चलायो चउगिणइ मान॥
लाज पापर आंगइ जुडइ[3]।
देस उडीसा कउ परधान" ॥ ५० ॥
"वेगि मया[4] करि तू घरि चालि।
कठिण पयोहर छाडि छइ ठामि॥
सिखर ते धरती रहइ नीम्या[5]।
अधला[6]! असूर[7]! असती! अचेती॥
एक सरीं धरी थानू।
असौ गेली[8] राम वाच्यो सूरा सेत ॥ ५१॥
जाणायउ[9] राजा थारीऊ ही जाण[10]।
दुई का मील्या छै येक पराण॥
जेकिम यछै[11] दूरी था।
कूलह[12] की वेडी, सीयलै जजीर॥"

---

१ ओसारा-मकान का बरामदा। २ एकान्त मे। ३ एकचित्त हुए। ४ कृपा। ५ निम्नस्थित—नीचे झुके हुए। ६ अंधा। ७ कायर। ८ गेली—के लिये (कृते) ९ जनाया—ज्ञात हुआ-देखा गया। १० ज्ञान—जानकारी। ११ यछे-यचै, याचे = चाहे, सन्तुष्ट हो। १२. कूलह = कुल की-मर्यादा की, (ह) 'भ्यस्' का रूपांतर। १२ शील, लज्जा, कान।

"जोवन राखो चोर ज्यु।
पगी पगी स्वामी लागु हु पाय॥
ईणी भवि[1] उलिगाणी हुवौ।
आवतइ[2] भव होई कालो हो सांप॥ ५२॥
हेम की कूपी[3] मयण[4] की मुध'।
सा धन समरई जीम मात गयद॥
चौवास्या कई चौखडी।
घाव न वाजे[5], नू तपे सूर॥
बादल छायो है चद्रमा।
औ की गात उघाड्या जोवन-पूर" ॥ ५३॥
"देव! मया करि तू घरि चालि।
थारइ घरि होसी अरथ की हाणि॥
कह्यो हमारउ जे सूणइ।
थारी गोरड़ी मरई उगत-विहांण॥
कर जोडे 'नरपति' कहै।
वेगी करि राव भवर[6] पलाण" ॥ ५४॥
"पाडया! ते गोरडी कीणइ दुख दीठ?'।
"चावल वीणती गोखी[7]" वयठ॥

---

१ जन्म। २ आनेवाले = आगामी-जन्म। ३ कुप्पी = पात्र। ४. मोम। ५. वाजे = वहे। ६ नाम घोडे का। ७ गोखी = गवाक्ष-झरोखा।

मुख मइलइ चितउ उजलइ।
दुई पगि उतरी कह्यो हो सदेस ॥
एक सरा घरा आवज्यो।
चढतो जोवन कहा लहेस ?" ॥ ५५ ॥
"पाड्या! ते गोरडी किणइ दुप दीठ?"।
"सदेसोई कह्यो धन नीठ[1] ॥
आसू पडै जगी रेलिया[2]।
दुवली हुई सरीय कक[3] ॥
आपडीया रतनालीयां।
तुटी[4] पडैलो, धन की लक" ॥ ५६ ॥
जीम जीम पाडयो कहै सदेस।
तिम तिम झूरइ घरहु नरेस ॥
"कइ तु कामणी कामणै।
केतु भरीयो सयल[5] जजीर ॥
कइ तु वधण वधीयो।
एक सरां राई घरह सीधाव[6] ॥
साधन नल प्यगल हुई।
ओकई आगणई सूकइ[7] चपकी माल" ॥ ५७ ॥

---

१ नीठि = मुश्किल से—कठिनाई से। २ ससार में आँसू पानी होकर बहा। ३ ककाल = ठठरी। ४ टूट पडेगी। टूट पडनेवाली है। अति क्षीण है। ५. शील। ६ सिधार = जा, प्रयाण कर। ७ सूकइ = सूखे।

दुष्ट वचन बोल्या तिणि ठाई।
ले चीठी आपी[1] तणी राई॥
ईसा गूपती वचन ती वचीया[2]।
नव जोवन नवरगो नेह॥
अहि-निसि समरई गोरड़ी।
सांभला – राजा तणौ सनेह॥ ५८॥
चीरी वाची देखी तव राई।
ततखिण देव पधारो जाई॥
"काई राजा मन विलखीयो?।
सूना पाटण देस पधोर"॥
कर जोडे [इ] नै राई वीनई[3]।
"देहि विदा मौ मुगती[4] दातार!॥ ५६॥
चीरी वाचइ छुइ दोही राई।
करणौ[5] जोसी उभौ[6] तीणी ठाई॥
आजि चलावै देव हइ[7]।
वचन हमारउ मानो नू मान॥
कर जोडे दूज[8] वीनमे।
थे घरि चालो, नू लावो हो वार"॥ ६०॥

---

१ अर्पी, दिया, अर्पण किया। २ पढा, वाँचा। ३ विनय करता है। ४. मुक्ति। ५ कर्ण ज्योतिषी। ६. बोला। ७ पास। ८ द्विज = ब्राह्मण।

कोकै[1] पांड्यो अरी परधान।
दीधौ छै जब तिहां चउगुणउ मान॥
चौकी चावर वइसणइ।
नव गज ऊचा हाथी च्यार॥
आण्या छै अरथ थे दरब भंडार।
आण्या हीरा पाथरी॥
दीधा ताजी मात गयद।
कबाइ[2] पइहराइ नव — लखी॥
चाल्यो राजा मास बसन्त॥ ६१॥
भीतर सचर्यो दोई राई।
पाट-महा दे-राणी लीय बोलाई॥
उलागाणउ घरि चालीयौ।
सह सदेसी नया उपरि पान॥
"म्हां बइठां थे आचरउ[3]।
रहो उडीसा का परधान"॥ ६२॥
राजा राणी लेई बोलाई।
गलि लागै अ[व] रुदन कराई॥
उलिगाणउ घरि चालियौ।
नमि नमि दूणौ करै जुहार॥

---

१ बोलावे = कोकना-बुलाना, चिल्लाना। २ चोगा। ३ मेरे रहते तुम राज्य करो।

"राज कीज्यो घरि आपणइं"।
राणीनइ[1] दीयो कोड़ि टकावली[2] हार॥ ६३॥
"रहि रहि प्रधान तु जी मतो जाई।
दोती[3] कराउ थारो छु व्याह॥
एक गोरी दूजी सांमलो।
राई भतीजी नयण सूतार[4]॥
वहन देवाडू[5] देवकी।
थारो व्याह करू गगा कई पार"॥ ६४॥
"रहि रहि वइहन तु वचन नू हारि।
म्हारइ छइ साठि अतेवरी-नारि॥
एक एका थी आगली।
एक अस्त्रिय छइ रतन ससार॥
प्रेम प्रीयारी वाल हो[6]।
जे कइ "पोहर[7] छै वाई! मांडव धार"॥ ६५॥
सेवा पूरी[8] चाल्यो घरी राव।
गली लागै मीले छइ राई॥
पूठिते उघाडी हुई।
सगा सुणी जाता कसी पूठि॥

---

१ नइ-(ने)-। यह सस्कृत विभक्ति 'पुण' से निकला है। २ कोटि टका का, करोड रुपये का। ३ दो से। ४ सूतार=अच्छी सुतारका। ५ दिलाऊँ। ६ वाला है। ७ पोहर है=(पितृ गृह) पिता का घर। ८ पूजी, पूर्ण हुआ।

कलिजुग पाप ज अघतस्यो।
राजि के कारण विणसस[1] लरू॥ ६६॥
छत्र दियो सिर साभरइ राव।
वाजित्र वाजै निसाणे घाव॥
देव[2] वलावै वाहुड़्या।
साभरि गमन करे छइ राई॥
गढ अजमेरा राजीयो।
जोगी एक भेट्यो तिणि ठाई॥ ६७॥
राजा पाज्यो लीयो हो बोलाई।
अगइ वात कह्यो समझाय॥
थे घरि चालौ देवता।
"मूरिख राजा अपढ अयाण॥
हुँ किम चालु एकलो?।
आगइ गोरी तीजइ[3] पराण॥ ६८॥
एक अपूरव जोगी राई।
मन करे तौ साभरी ते जाय॥
चचल चपल अरि चालणइ[4]।
रूप अपूरव वालिय वेस॥
ज्यौं मागौ ज्यु आलज्यौ[5]।
पाटण सरिसा[6] नयर असेस॥ ६९॥

---

१ विनास होता है। २ उड़ीसा का राजा। ३ तजे = छोड़े।
४ चलने वाला। ५ अच्छा लगे, इच्छा हो। ६ सदृश, समान।

जोगी कहइ "सूणी धरइ नरेस।
वीण उणीहारउ[1] कहां उ लहेस॥
राज घणी राणी घणी[2]।
उचै गोलइ लॉबइ नाक॥
जीव पराया ओलखई[3]।
चीरी दीज्यो प्रभु! धन के हाथ" ॥ ७० ॥
जोगी कहृ "सूणी त्रीभुवन नाथ!।
पदम कमल छै धन के हाथ॥
हिव[4] होसी काचकी कांमली।
दीस भूलउ रे प्रभु! उणीहार॥
बोलता वोलइ छई आकुली।
जोगी! गोरड्डी ईणि उणिहार" ॥ ७१ ॥
"कै धन सूत्र घडी सुत्रधार[5]?।
कै वा सचइ[6] ढालीय सुनारि? ॥
कै वा देवी देवां घरी?।
कैवा चद्र वदन उणीहार? ॥
कइवा[7] देवल - पुतली?।
ईसीय छइ प्रभुजी! अमारडी[8] नार" ॥ ७२ ॥
चालउ जोगी नृ [ला] वीवा वार।
भडली पाई भमइ तिणीवार॥

१. पहचान, सूरत। २ वहुत। ३ पहिचाने, रखले। ४ अव। ५ सूत्र है क्या स्त्री जिसे सूत्रधार ने वनाया है। सूत्र से यहाँ तात्पर्य पुतली (कठपुतली) से है। ६ साचे में। ७. क्या। ८ अमारडी = हमारी ('अमारे' वङ्गला)

मोनइ[1] वन लेई सचस्यो।
दुई सभख्या[2] बीच[3] लघ्या परवत घाट ॥
पर—देशा जाई सचस्यो।
सात सइ कोस गयो साभी वार ॥ ७३ ॥
जोगी उयण गयो तिणी ठाई।
गढ अजमेर पहुतो जाई॥
सहू महाजन हरषीया।
कोण देस ? कहो कुणि ठामि ? ॥
रावली पोले आवीया।
पौल्या[4] वेगी वधावउ जाइ॥ ७४ ॥
राव आव्या की साभली[5] वात।
नाचउ रुप मनोहर पात[6] ॥
गढ मांही गुडी उछली।
घरि घरि तोरण मगल चार ॥
रांवली। प्योल आवीया।
सहू आणद हुवउ तीणी ठार ॥ ७५ ॥
जोगी बइठो पउलइ[7] जाई।
वभूत सरी[8] सी पोल कराई॥

---

१ मुझे भी। २ स्मरण करते हैं। ३ बीच में ४ पोरिया, द्वरवान। ५ सुना = (साभरया-सुणा-याद किया) ६ पातुरी = नाचने वाली, रडी। ७ पौल = पौर-दरवाजा। ८ श्री = रोली। सी=से

जोगी कहइ "सूणी धरइ-नरेस।
वीण उणीहारउ[1] कहां उ लहेस॥
राज घणी राणी घणी[2]।
उचे गोलइ लॉवइ नाक॥
जीव पराया ओलखई[3]।
चीरी दीज्यो प्रभु! धन के हाथ" ॥ ७० ॥
जोगी कह्इ "सूणी त्रीभुवन नाथ!।
पदम कमल छै धन के हाथ॥
हिव[4] होसी काचकी कामली।
दीस भूलउ रे प्रभु! उणीहार॥
बोलता बोलइ छुई आकुली।
जोगी! गोरडी ईणि उणिहार" ॥ ७१ ॥
"कै धन सूत्र घडी सुत्रधार[5]?।
कै वा सचइ[6] ढालीय सुनारि?॥
कै वा देवी देवा घरी?।
कैवा चद्र वदन उणीहार?॥
कइवा[7] देवल - पुतली?।
ईसीय छइ प्रभुजी! अमारडी[8] नार" ॥ ७२ ॥
चालउ जोगी नृ [ला] वीवा वार।
मडली पाई भमइ तिणीवार॥

१. पहचान, सूरत। २ बहुत। ३ पहिचाने, लखले। ४ अब। ५ सूत्र है क्या स्त्री जिसे सूत्रधार ने बनाया है। सूत्र से यहाँ तात्पर्य पुतली (कठपुतली) से है। ६. साचे में। ७ क्या। ८ अमारडी = हमारी ('अमारे' बङ्गला)

मोनइ[1] वन लेई सचखो।
दुई सभख्या[2] वीध[3] लघ्या परवत घाट ॥
पर—देशा जाई सचखो।
सात सइ कोस गयो साँझी चार ॥ ७३ ॥
जोगी उयण गयो तिणी ठाई।
गढ अजमेर पहूतो जाई ॥
सहू महाजन हरषीया।
कोण देस ? कहो कुणि ठामि ? ॥
रावली पोले आवीया।
पौल्या[4] वेगी वधावउ जाइ ॥ ७४ ॥
राव आव्या की सामली[5] वात।
नाचउ रूप मनोहर पात[6] ॥
गढ माही गुडी उछली।
घरि घरि तोरण मगल चार ॥
रांवली[7] प्योल आवीया।
सहू आणद हुवउ तीणी ठार ॥ ७५ ॥
जोगी बइठो पउलइ[7] जाई।
वभूत सरी[8] सी पोल कराई ॥

---

१ मुझे भी। २ स्मरण करते है। ३ बीच म ४ पौरिया, दरवान। ५ सुना = (साभरया-सुना-याद किया) ६ पातुरी = नाचने वाली, रंडी। ७ पाल = पौर-दरवाजा। ८ थी = रोली। सी=से

आक[1] धतूरा विस घणो।
चउलइ बोलते वचन सुठाल ॥
राय-ली प्योले आवीया।
वेगी वधावइ चप की माल ॥ ७६ ॥
राय-आगणां[2] जोगी पहूँतउ जाई।
जाई प्रधान सूणांव्यो[3] मांहि ॥
सघलौ रावलइ [ लइ ] लहलै
साधन पोवती[4] मोती की माल ॥
दासी जाई सूणावीयो।
तब धन उठी मोतीय राल[5] ॥ ७७ ॥
"आज सखी! म्हारै फरकै छई अग।
अग फरूकै चित हसै ॥
के ड्यारीं[6] चीर खीसे खीसे जाई।
चित जणायौ है सखी"।
"सके[7] तुझ मीलसी साभल्यो राव" ॥ ७८ ॥
पच सहेली मिली धन साथ।
चीरी म्हेली धन अपइण हाथ ॥
जाई करी वैठी चौखडी।
पेहली वाची उपली औलि[8] ॥

---

१. मदार। २ आगा में। ३ खबर दी महल में। ४ पिरोती। ५ डाल कर, फैंक कर। ६ कटि का कपड़ा। ७ शके = समझती हूँ–मुझे जान पडता है। ८ अवली = पक्ति।

सा धन खलती[1] कसोर ज्यु ।
जाणिक बैठी प्रीच को खोलि[2] ॥ ७६ ॥
चीरी रही धन हीयडउ लगाई ॥
जाणिक वाछरू है मेल्ही गाई ।
नयन ते आसू खेरिया ॥
कब म्हें भेटस्या साभला राव ॥
जीवन घडीय ते नवि रहई ।
जीणहू कागली[3] हुवा वैहार ॥ ८० ॥
"जोगी ! थां कौन कहे हो वात ।
दुधइ निहावऊँ[4] घणी हो नीवात[5]॥
भैंस को दही यर गरडा को भात ।
सूसतौ[6] जीमें वींग जोगिया ॥
पदमणि आगलि घालइ[7] छइ वाई ।
आगल वइसी जीमावींयउ ॥
हसि हसि पूछइ प्रीच की वात ॥ ८१ ॥
जोगी कहइ "सूणि मोरी माई ! ।
दिन तीसरई आवइ घरी राय ॥

---

१ खिलनी । किशोर अवस्था की भाति । २ कोडि = गोद में । ३ कागद का व्योहार = कचा व्योहार । ४ नहलाऊँ । ५ मिश्री, नवनीत, मक्खन । ६ सुस्वस्थ = अच्छी तरह । ७ हवा करती है, पखा झलती है ।

हमहै[1] देही वधामणी ।
दीधा मोती अरथ भंडार ॥
दीधा हीरा पाथरी ।
काल्ही आवई राजा एती वार" ॥ ८२ ॥
दोत[2] घरि आव्यो वीसलराई ।
राई भतीजो सामहो जाई ॥
तुरीय पलांराया राव का ।
चाल्या चौरास्यौ अरु परधान ॥
सांमही चाली छइ आरती ।
वाजइ पडह पखावज भेर ॥
राजमती इन्याम[3] दौ ।
मढी है थानीक चापानेर[4] ॥ ८३ ॥
जोगी कहे "प्रतीवृता[5] ! सुणेस हुइ नच्यत ।
प्रीव थारौ आव्यो छइ मास वसंत ॥
माणिक मोती ले वल्यो[6] ।
उठी नै गोरी तीलक सजोई[7] ॥
पांचमइ पहरो घरी आवसी[8] ।
वारमै वरस आव्यो घरि राव ॥ ८४ ॥
लाध्या देस आव्यो घरी राव ।
वाजीत्र वाजै निसाणै घाव ॥

१ हमै = हमं–मुझे–मुझको । २ द्वितीया । ३ इनाम, प्रसाद ।
४. नाम नगर, चपक नगर । ५ पतिव्रता = पतिपरायणा । ६. लौटा है ।
७. तयारी कर (सयोजन) । ८ आवेगा ।

आएया हीरा पाथरो ।
आएया हस्ती मात गयद ॥
कर जोडे 'नरपति' कहै ।
आव्यो राजा मास वसत ॥ ८५ ॥
वारमइ वरसे आव्यो वरी राव ।
वाजित्र वाजइ नीसाणे घाव ॥
गढि माही गूडी उछली ।
घरि घरि तोरण मगल चारि ॥
राजी – कुवर हरखी फिरई ॥
जीव घरि आव्यो धन को नाह ॥ ८६ ॥
फागुण मासी आव्यो वरि राव ।
फागी रमै सहू वर – नार ॥
राजमती हरोपी फिरई ।
सरव चउगास्या सरिसौ राव ॥
होली खेले राव हरोपीयो ।
राज कुवर होली खेलवा जाई ॥ ८७ ॥
जीव घरि आयौ वन को नाह ।
जाणिक उलटइ समद अथाह ॥
अकलक कलक मौ चढ्यो[1] ।
सामुहो जोवन वीरह[2] वीकराल ॥

---

१. मुझ अकलकी को कलक चढा । २ विरह ।

वरस दीहां का बाराहो मास ।
बारा मास का चउवीस पाख ॥
तीन से साठि ए दिन गया ।
तोक से साठि गइ छुइ रात ॥
ऐता दिन तुम कहाँ हूँता[1]? ।
ईव किम वससू राज को खाट" ॥ ६५ ॥
वारमै वरस मील्यो धन नाह ।
अरुजन जू धन लीयो सनाह ॥
कसतूरी मरदन कीयो ।
भवरक[2] दीव लै गहरी वाट ॥
सा धन पान समारिया ।
जाई बैठी धन प्रीव की खाट ॥ ६६ ॥
अरजन[3] जू धन लीयो सनाह[4] ।
गलो पैहरई टकाडिलो हार ॥
कचु कसण ते खोलिया ।
कू कू चदन सीरह स्यदूर[5] ॥
कर जोडे 'नरपति' कहइ ।
कामनी कत रमइ रस पूर ॥ ६७ ॥
बारमइ बरस मील्यो धन नाह ।
हीयऊ लइ हाथि गला महो बाह ॥

---

१ थे, रहे। २ जलते हुए दीपक मे मोटी बत्ती । ३ अर्जुन ने धनुष लिया था १२ वर्ष पीछे। ४ कवच। ५ सिंदूर।

अमलो समलो चुवणी ।
अतिरग स्वामी भरिजे छै पीक ॥
सपी सहेली मँह लाजस्यु ।
अतीरग स्वामी भरि जे छे पीक ॥ ९८ ॥
"सांभलि वात कहे धन नाह ।
हीयडइ हाथी गला माही वाह ॥
आगलीया[1] कड़का करू ।
पाई[2] तला सू माझीअ रात ॥
तोही देऊ भला जीवला[3] ।
चोली माहरइ थी काढि दु पान ॥
"थारा कीधा जइ करू ।
तुझ सरसी कीम जीमजे धान ॥ ९९ ॥
उलगी जाई काई कीयो नाह ? ।
मोडी उसीसौ नू सूतौ वाह ॥
कठिण पयोहर नू मीट्या ।
केली गर्भ सा नू मीट्या गात[3] ॥
जाघ जोडावौ नू नीरखीयौ[4] ।
रग भरि रयण नू माडीयो खेल ॥
देव सतावौ राजा तु फिरई ।
घीव वोसाही तु जीमो छइ तेल" ॥ १०० ॥

---

१. अगुलियाँ कटकाऊँ = अँगुली फोड़ूँ । २ पाँव दबाऊँ मध्य रात्रि में । ३ कदली के गर्भ सा कोमल नहीं मिला गात्र । ४. देखा = निरखना (निरीक्षण) ।

कनक काया घट कूं कूं लोल ।
कठीण पयोहर हेम कचोल[१] ॥
केलि गरभ जीसी कूवली ।
थायल[२] ज्यु धन खचइ[३] अग ॥
कडि[४] चालउ गोरी करइ ।
वीरह[५]-वेदन नवि जाणइ कोई ॥
ज्यु राजा राणी मीलइ ।
यु ईणि कलि[६] मीलजे सव कोई ॥ १०१ ॥
गवरी को नदन आव्यो छुइ भाई ।
रास कहइ वीसल दे-राई ॥
राज-कुवर श्रव[७] वर्णव्या ।
सयल सभा साभलो[८] हो सजोग ॥
गंगा फल 'नरपति' कहइ ।
पुत्र कलत्र नवि हुवई वीजोग[९] ॥ १०२ ॥
तीजो खड चयो परिमाण ।
घरि आव्यो वीसल-चहुवाण ॥
गढ़ अजमेरां राजीयो ।
राजमती धन पूरी आस ॥
चउरास्या सहू वर्णव्या ।
अम्रत रसायण 'नरपति' व्यास ॥ १०३ ॥
इति तृतीय सर्ग ।

---

१ कटोरी २ घायल, आहत ३ खिचे, हटावे । ४ कटि = कमर । ५ विरह वेदना, विरह का दुःख । ६. कलियुग में । ७. सर्व, सब । ८ सुने । ८ वियोग ।

# चतुर्थ सर्ग ।

प्रणम्र्‌ ; हणुमन्त ग्रँजनी पूत ।
भूल्यो ग्रापर ग्राणज्यो सूत[1] ॥
कर जोडे 'नरपति' कहे ।
धार थी ग्रावज्यो भोज नरेस ॥
मात पिता मेलावडो[2] ।
साभस्या रास होई पुराय प्रवेस ॥ १ ॥
राना-दे[3] मीलीयो सूरिज भरतार ।
रुखमीणी मीलीयो कृष्ण ग्राधार ॥
चन्द्र मील्यौ ज्यु रोहणी ।
'नाल्ह' रसायण नर भणई ॥
राणी मिलीय राइ नरुचन्द्र ॥ २ ॥
गढ ग्रजमेरां उत्तीम ठाई ।
राज करइ घीसल - दे - राई ॥
चउरास्या जे कई ग्रति घणां ।
राज-कुँवर ग्राव्या[4] सब कोई ॥

---

१ सूत्र म, छंद में। २ मिलानेवाला (मेलावड़ो = मेलावरो—मेल-कार—मिलन करानेवाला) अथवा—मिलाप । ३ सूर्य्य के एक स्त्री का नाम 'सज्ञा' है सभव है कि 'नाल्ह' ने 'सज्ञा' का रूपान्तर साना—(सान्ना) रखा हो जो प्रतिलिपिकार की असावधानी 'राना' हो गया हो। अत इसका अर्थ होगा—सज्ञा देवी । ४ आये ।

भीतर[1] ते राजा तणी[2]।
मान अधिक दीयो सब कोई ॥ ३ ॥
बोलइ वीसल—दे—परधान[3]।
राय-कुँवर आयौ वहु—मान[4] ॥
राज-कुँवर तेडावियौ[5]।
पाट पटोला[6] कुलह कवाई ॥
दीधो सोनो सोलहो[7]।
चीत्रकोट[8] दीवो तिण ढाई ॥ ४ ॥
राय कुँवर वध्यो सिर मोड[9]।
बारा गढ सुदुरग[10] चित्तोड ॥
राइ भतीजो थापीयौ।
गढ अजमेरां उत्तिम ठाँय ॥
कर जोडे 'नरपति' कहई।
राज करइ तिहां वीसल राय ॥ ५ ॥

---

१ भीतरत्ते = (भितराना-(अवधी) भीतर जाना) भीतर (अन्दर) गये। २ राजा के पास। ३ वीसल देव का प्रधान मन्त्री। ४ बहुमन्य, माननीय। ५ बुलाया। ६ रेशमी वस्त्र, पाट-रेशम, पटोला-वस्त्र। ७ उत्तम सोना = सोल्हो आना सोना। "यह बोल चाल की बात है कि चोखे सोने को सोल्हवाँ सोना कहते हैं। जान पडता है कि मध्य-काल मे सोलह माशे की मोहर वा स्वर्णमुद्रा होती थी अथवा सोल्ह बार का तपाया हुआ सोना उत्तम होता था—" ( जगन्मोहन वर्मा )। ८ चीत्रकोट = चित्तोर के गढ में। ९ मौर = पगडी, ( मौलि )। १० सुदुर्ग = अच्छा दुर्ग।

कुँवर सतोप्यो[1] मनि हरषीयौ राई।
धार नग्री वधाउ[2] जाई॥
तेड्यो प्रोहित राव कौ।
चीरी लीखी आप छइ हाथ॥
"धारा नग्रो ये गम[3] करौ।
राजा भोज ले आवज्यो साथ" ॥ ६ ॥
आईस[4] दीधौ वीसल-राई।
प्रोहित मोकलाव्यो[5] तीणी ठाई॥
ले मौहूरत[6] दुज[7] चालीयो।
टका वीस दियों छइ राई॥
घाटइ भीख्या[8] जिण करउ।
पवन वेग तीण थानीक जाई॥ ७॥
चाल्यो प्रोहित मालागिर[9] देस।
वस्त्र कपवर[10], अरि भला वेस॥
हाथ कमण्डल झलमलई।
ब्राह्मण वेद भणइ भूणकार॥

---

१ सन्तुष्ट हुआ, सतुष्ट करके। २ बधावा = बुलावा। ३ जाओ। ४ आयसु = आज्ञा। ५ भेजा। ६ महूर्त = दिन, स्त्रियों को विदा कराने के लिए जो दिन निश्चय करके लिखा जाता है उसे 'दिन धरना' या 'मुहूर्त भेजना', कहते हैं। ७ द्विज = ब्राह्मण। ८ रास्ते में भिक्षा [भीख] मल मागना। ९ मालवगिरि = मालवा। १० कषायवर = पीला वस्त्र, गेरुआ वस्त्र।

राति द्विस करि चालीयउ ।
पनरमइ[1] दिवस पहुतो तिणो ठार[2] ॥ ८ ॥
कोट कोसीसा[3] नयर[4] विसाल ।
धार नग्री माहइ गम[5] कीयउ ॥
नयर नीरूपम रूवडौ ।
सरव सोनारौ[6] पोल पगार ॥
माथइ तिलक केसरी तणौ ।
जाई पहुचो सीहँ[7] – दुवार ॥ ६ ॥
ब्राह्मण राज कीयउ प्रवेस ।
लेइ बीजोरो दूज मील्यो हो नरेस ॥
राज[8] जमाई-घरि आवीयउ ।
उठ्यो राई गयो रिणवास ॥
अतेवर सहू कोकियो[9] ।
राजमती की पूरी आस ॥१०॥
आयौ राजा सांभल्यो राई ।
ततखिण[10] वल्यउ नीसाणे घाव ॥
राजा माहइ उछव[11] हूवउ ।
ब्राह्मण दीयउ वहुत पसाव[12] ॥

---

१ पद्रहवें दिन । २ ठौर, स्थान। ३ कोसीसा—कुस्थित—विकट दुर्गम । ४ नगर। ५ प्रवेश किया। ६. सब सोने का, सोनहला। ७ मुख्य द्वारपर । ८ भोजराज । ९. कोलाहुल किया। १०. ततक्षण। ११ उत्सव । १२. प्रसाद–(प्रसाव) इनाम ।

जीण सजोगी[1] सुणावीयउ ।
सूणी वचन हरप्यो मनि[2] राव ॥११॥
राजा भोज बोलइ तिणी ठाई ।
"देस देसांरा तेड़ावौ राई" ॥
तैरह पोहण[3] दल मिला ।
बाजइ पटह पखावज भेर ॥
असी सहस्र हाथी गुड्या[4] ।
भाण न सूझइ उठी रज रेण ॥१२॥
वाजइ पडह पखावज पूर ।
ढोल निसाण वाजइ रिणतूर[5] ॥
वीर घटा तिहा रुणझुणइ ।
मेघाडम्बर छत्र सिर दीयौ राय ॥
अन्तर वासउ हो दियो मिलाण[6] ॥१३॥
दुरुग चितोड ससोभित ठाई ।
ततषीण राय पहुतो जाई ॥
ठाम ठाम डेरा हुवा ।
भोजन भगति करई तीणी वार ॥
साथे चालइ राव को ।
गढ़ अजमेर पहूँतो जाई ॥१४॥

---

१ सयोग सुनाया । २ मन में । ३ अक्षोहणी । ४ चले = [गम = गोड, गुड्या, गत ] ५ एक वाजा, रणभेरी । ६ डेरा ।

चिहु खडा का मीलीया छइ राय।
गढ़ अजमेर पहूँतो जाई॥
आगइ प्रोहीत चालीयउ[1]।
जाई उभो[2] रह्यो सींह—दुवार॥
राजमती देइ वधामणी[3]।
आयो राजा भोज पमार॥१५॥
राजा भोज आयो तीणी ठाई।
सामहो आयौ छै वीसल-राई॥
गढ अजमेरा राजीयौ।
राजा भोज नै[4] वीसल—राई॥
दोई राजा मेलावडौ[5]।
राजा भोज चाल्यो गढ माहि॥१६॥
राजा भोज आयो तीणी ठाई।
राजमती हरषी मन माहि॥
कुँवर मीलइ जाई बाप हुई[6]।
लेई उछ्गति[7] भोज कुँवार॥
कुसले[8] पुत्रीहे मीलया।
आज जनम राजा सफल ससार॥१७॥

---

१ चलाया। २ ऊभना, खडा होना। ३ वधाई। ४ और।
५ मिले। ६ से—[हुइ—भ्यस् [स०] विभक्ति का रूपान्तर]।
७ उत्सग में = गोद में, अकवार म। ८. कुशल से, कुशलेन।

धणी भगति करइ साभल्यो राव।
पाट पटोला कुलह कवाई॥
उल्हण[1] मीणा सौ पूरव्यो।
भोजन भगति करइ तिणी ठाई॥
कर जोडे 'नरपति' कहई।
राजामती मुकलावउ[2] राय॥१८॥
भोज कुँवर मुकलावी राय।
आंतर वासो दीयौ तीणी ठाई॥
मान अधिक तिहा आपीयो।
कुँवर वउलावी[3] बीसल राव॥
राइ बुलावे वाहुड्या।
जाई मिलाण दीयो तिणी ठाइ॥१९॥
राजमती लै आयो राई।
देस मालागिर सेन[4] पठाई॥
थाणो[5] आयौ राव आपणी।
घरि घरि तोरण मङ्गलचार॥
घरि घरि गुडि उछली।
हुवउ वधावउ नगरी धार॥२०॥

---

१ उल्हण = कुल्हण-मध्यपान का पात्र, मीणा = बोतल, शराब से भरी (मिलाओ-हँसी के साथ यों रोना है जिससे कुलकुले मीना।) शराब। २ विदा करवाई। ३ पहुँचाता है अर्पण किया = ( अर्पित -अरिपयउ ) ४ सेना। ५ स्थाने, स्थान में।

कुँवर गई अतेवर[1] मांहि।
पाट[2]-महा-दे-राणी मीले छे भाई॥
अतेवर सहू को मीलई।
मील्या सहोवर[3] भोज कुमार॥
नयण ते आंसू खेरीया[4]।
राजमती मीली तिण वार॥२१॥
अतेवर मांही रमइ राज-कुमार।
दुख सुख माइ पूछइ तीणी वार॥
"कही पुत्री! राई किम गयउ[5]?।
रग भरी रयणी मांडीयो खेल॥"
"अहो-वीप जी मै मौ वसई[6]।
एके वचन थी चाल्यो मेल्हीं"॥२२॥
श्रावण मास सुहावणो होई।
सखी सहेली खेले सब कोई॥
कुँवर रमई राजा भोज की।
पेहलई श्रावण खेलावा जाई॥

---

१ अंत पुर। २ पट्टमहादेवी = राजमती की माता।।३ सहोदर। ४ गिराया—डाला। ५ राजा वीसलदेव के उडीसा के प्रस्थान के विषय में पूछती है। ८ राजा राजमती के कहने पर ही रुष्ट होकर उडीसा गया था अत. राजमती कहती है मेरे जी में साप का विष वसता है, अर्थात् मैं वडी कठोर वचन वोलने वाली हूँ।

सही[1] सयाणी सब मीली।
"कहि कुँवर! कीसौ वीसल-राई?" ॥२३॥
राई भलो जीसो पून्यमचद।
गोकुल माही सोहे ज्युँ गोव्यद ॥
ईसो राजा साभरी[2] तणौ।
राय[3] मुकुट राया सिर अग ॥
चउरस्या जै के उलगै[4]।
राई वदन जिसौ पूरणचद ॥२४॥
आसोज[5] मास सूहावण होई।
घरि घरि पूज करई सब कोई ॥
पूजी देव्या मनी हरीजीयौ।
बहु मादल[6] बाजइ तिणी ठाई ॥
दीवटयाँ[7] कई आगही।
धूरि दसरावै चाल्यो राव ॥२५॥
धूरि दसरावै चाल्यो राव।
बाजित्र वाजइ निसाणौ घाव ॥
चौरास्या सहू आवीया।
सात सै हाथी मत-गयद ॥

---

१ सखी। २ साँभर का। ३ राजाओं का मुकुट है और राजाओं के शरीर का सिर है। ४ सरदारों में लगता है जैसे पूर्णिमा का चन्द्र। ५. आश्विन। ६ बाजा विशेष। ७ दीपावली, दिवाली।

असी सहस साहण[1] मीले ।
राइ दिसइ[2] जीसौ पून्यमचद ॥२६॥
मिल्या चौरास्या रांणौ राण ।
आइ वघेरइ[3] दीयो मेल्हाण ॥
गढ अजमेरा राजीयो ।
मेवाडवर सिर छत्र दीयो राई ॥
भाट विडद[4] तिहां उचरै ।
"धनि धनि हो वीसल चहुँवाण" ॥२७॥
चाल्यो राई दीयौ वहुमान ।
काथ सुपारी पाका पान ॥
वलणे[5] चाल्यो राई आपणाइ ।
हीयडइ हरिष मनि रग अपार ॥
सूभट सेन्या राज तणी ।
आई पहुतो मण्डव वार ॥२८॥
धार नयरी [पहुंतो] वीसल राय ।
सांमहो आव्यो भोज खधार[6] ॥
कुसल रस प्रसन[7] हुवा ।
दासी दी कोला[8] मीली तिणि ठाइ ॥

---

१ घोडे, सवार । २ दिसई = (दश) दिखाई दे । ३ स्थान = विशेष । ४ विरुद—भाटों की एक जाति । ५ ससुराल को । ६ खधार—खण्डाधीश, राजा । ७ प्रश्न । ८ नाम दासी का ।

नयर—लोक सहूँ को मीट्यो ।
जाई जहुणो[1] वीसलराव ॥२९॥
धन जननी जिण जायो वीसलराव ।
वीसल समो नवि कोई भोपाल ॥
रूप अपूरव पेखीयो ।
लावण[2] लाडु भरी पकवान ॥
सेना सहित राज जीमीयो ।
राई भतीजो[3] भोज दे बहुमान ॥३०॥
राजा भोज बोलइ तिणी ठाई ।
पाटो[4] बैठाड्या वीसल – राई ॥
गढ अजमेरा राजीयो ।
माणिक मोती चौक पुराई ॥
दीया खरोदक[5] पहहरणइ ।
राजा कुँवर वेसाणी[6] आणी ॥
मोती का अखा[7] किया ।
अतेवर सहुँ जोवई[8] लुइ राई ॥३१॥
करि पहरावणी भोज सयूत ।
दीधा पेई[9] भरी बहुत ॥

---

१ जुहारा, प्रणाम किया । २ नामकीन = लावण्य पदार्थ । ३ वीसलदेव का भतीजा = प्रथ्वी भट्ट । ४ सिंहासन पर पाट पर । ५ एक प्रकार का वस्त्र (क्षीरोदक, श्वेत वस्त्र)। ६ वेसाना-बैठाना—[सं० न्य + स्थ] । ७ अक्षत । ८ देखती हैं । ९ पेटी, पेटारी [पुर्त]।

हाथी दीधा अति घणां।
पायस्था दीधा तरल[1] तुषार॥
पहिरावणी राजा करी।
ऊछव गुडी भोज—दुवारि॥३२॥
अंतेवर सहू मीलेई कुँवार।
दीधा मोती नव-सर[2] हार॥
कूँ कूँ काजल, सयल सयूत।
खावो पीवो घरि आपणइ॥
अविचल राज करउ बहूत॥३३॥
राजमती मुकलावी राई।
पाट—महा दे रांणी रुदन कराई॥
कुँवर चालि घर आपणौ।
वाजइ पडह पखावज भेर॥
भोज वलावै पाहुड्यो।
चाल्यो राजा गढ अजमेर॥३४॥
बाजइ गुहीर[3] निसांणो घाव।
दुरग[4] चीतोड पहुतो राई॥
अतर - वासइ[5] गम कियौ।
साभर थाणौ आवीयो राव॥

१ तेज, चपल। २ नव लर का, सर—(स्रक्-स०) लडी। ३. गभीर, ऊची आवाज से। ४ दुर्ग। ५ अन्त पुर।

चौरास्या सहू बाहुड़्या ।
ठामि ठामि घरि आव्यो कहइ राव ॥३५॥
गढ अजमेर पहुँतो जाई ।
वाजित्र बाजै नीसाणै घाई ॥
गढि माहि गुडी उछली ।
कुँवर सहीत लागे छई पाई ॥
राई अवास्या[1] संचर्यो ।
सेज पठायो साभर्यो—राव ॥३६॥
राजमती धन कीयो सींणगार[2] ।
गलि पहर्यो टकाउलि हारि ॥
पहिरि पटारथ काचु—पड[3] ।
कहइ नु 'नाल्ह' सारदा कौ दास ॥
राजा राणी सू मीलइ ।
पढइ सुणइ सवि पूरइ आस ॥३७॥
गायो रसायण लील – विलास ।
'नाल्ह' कहइ सव पूरज्यो आस ॥
रास रसायण उपजई ।
गढ़ अजमेरां पश्चिम ठाई ॥
'नाल्ह' रसायण आरभई ।
रास चवौ[4] तिणी बीसल – राई ॥३८॥

---

१ आवास—महल । २ शृङ्गार । ३ कचुकी पटिया—सुदर ।
४ कहा गया ।

सांझी समइ धन कियो सीणगार।
सीरइ महमद[1] गलि मोती हार॥
काने कुडल दाडीमा[2]।
पहिरी पटोली झीणइ जरी[3]॥
कूॅ कूॅ भरीय कचोलडी[4]।
बाधन - सेज[5] अदीष्ठे[6] जाई॥
स्वामी हइ सांसो पड्यो।
झीणी[7] हरणापी उपमजाई[8]॥३९॥
चौथा[9] को लैहॅगो झूना[10] को ताव।
ठमिक ठमिक धन दे छइ पाव॥
आवी अवांसई सांचरी।
हींयडइ हरीष मन रंग अपार॥
धन दीहाडउ आज कउ।
कुॅवर जगायउ छइ वीसल राव॥४०॥
जव लगि महीयल[11] उगइ सूर।
जव लगि गग वहइ जल पूर॥

---

१ मृगमद—कस्तूरी। २ दादिमा = अनार से। ३ लज्जित हुई। ४ कटोरी। ५ सिंहासन = शय्या। ६ अधिष्ठित हुई—जाकर बैठी—विराजमान हुई। ७ जिससे (स्वामी से)। ८ उपमर्दित हुई—(उपमर्दन)। ९ १० एक प्रकार का वस्त्र। ११ महि में—पृथ्वी पर।

जब लगि प्रथमी मैं जगन्नाथ।
जीणि राजा सिर दीधो हाथ॥
रास पहुँतो राव को।
बाजे पडह पखावज भेर॥
कर जोडे 'नरपति' कहइ।
अविचल राज कीज्यो अजमेर॥
जू तारायण[1] मीली सो चन्द।
गोवल[2] माहि मिलइ ज्यु गोव्यद॥
ज्युँ उलिगाणइ घरि मिट्यो।
गढि उलिगाणइ कीयो छो वास॥
मन का मनोरथ पूरव्या।
भणइ सुणइ तिणी पूरज्यो आस॥४२॥

इति चुतुर्थ सर्ग।

समाप्त।

---

१ तारों में-(=तारागण-तारायण) २ गो पाल।

# वीसलदेव रासो में आए हुए नामों की अनुक्रमणिका ।



# शुद्धाशुद्धिपत्र

## भूमिका

| | | | | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|
| पृष्ठ | ५ | नोट | | Page, 84 | Page, 84 |
| ,, | १५ | पंक्ति | ११ | अन्ऽर्हित हैं। कुछ | अ तर्हित हैं, कुछ |

## बीसलदेव रासो

| | | | | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|
| पृ० | ४ | पंक्ति | १३ | वहत्तर हाँ | वहोत्तराँ हाँ |
| ,, | ५ | | नोट | १ वखानता हे | १० बखानता है |
| ,, | १२ | | ,, | ११ ककण पैर मे पाना– | ११ ककण पाया, पाना– |
| ,, | १३ | | ,, | ६ पाखरघोडों | ६ पाखर, घोडों |
| ,, | १४ | ,, | १७ | नगेरी नीडा | नगरी नीडा" |
| ,, | १५ | ,, | ५ | जिणइ | गिणइ |
| ,, | २० | ,, | १६ | राना' कविलास | राजा कविलास' |
| ,, | २८ | ,, | ४ | वीर | तीर |
| ,, | ,, | | नोट | प्रौढार | पैठारा |
| ,, | ३२ | ,, | २ | लागु | लाँगु |
| ,, | ३४ | ,, | ९ | पूछइहो | पूछइ हो |
| ,, | ३५ | ,, | १८ | आणिसू | आणि सू |
| ,, | ४० | ,, | ५ | देइस' | देसइ' |
| ,, | ४८ | ,, | ७ | धरि धरि | घरि घरि |
| ,, | ,, | | नोट | ओछे पानी में। | ३ ओछे पानी में। |

| | | | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| पृष्ठ ५२ | | नोट | ५. रूडा | ५ सयल |
| | | | ६ सयल | ६ रूडा |
| ,, ५४ | पक्ति | १३ | वेलियो | बोलियो |
| ,, ५६ | ,, | १४ | थाप्या | थाप्या |
| ,, ६३ | ,, | १० | बरखाण | बखाण |
| ,, ६९ | ,, | १४ | सूकइ छइ छइ | सूकइ छइ |
| ,, ७० | ,, | ५ | टहूकइ | तडूकइ |
| ,, ७४ | ,, | १५ | कोसकइ | कोस कइ |
| ,, ८१ | ,, | ५ | व नयर | देव नयर |
| ,, ८५ | ,, | १५ | बघीयो | बधीयो |
| ,, ८८ | ,, | १७ | उधाडी | उघाडी |
| ,, ९० | ,, | २० | तिणनार | तिण वार |
| ,, ९२ | ,, | १३ | के ह्यारौ | कैह्यारौ |
| ,, ९५ | | नोट | मुझ | मुक्ष |
| ,, ९८ | ,, | ४ | तीक | तीन |
| ,, ९९ | ,, | ८ | तला सू | तलासू |
| ,, १०१ | | नोट | असावधानी 'राना हो | असावधानी से 'राना' हो |
| ,, १०२ | ,, | १ | भीतर ते | भीतरते |
| ,, १०३ | ,, | ५ | धारा | धार |
| ,, १०७ | ,, | १३ | राजमनी | राजमती |

| | | | | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|
| पृष्ठ | ५२ | नोट | | ५ रूडा ... | ५ सयल |
| | | | | ६ सयल .. | ६. रूडा |
| ,, | ५४ | पंक्ति | १३ | बोलियो | योलियो |
| ,, | ५६ | ,, | १४ | थाप्या | थाप्या |
| ,, | ६३ | ,, | १० | वरसाण | बराण |
| ,, | ६९ | ,, | १४ | सूकइ छइ छइ | सूकइ छइ |
| ,, | ७० | ,, | ५ | टहूकइ | तडूकइ |
| ,, | ७४ | ,, | १५ | कोसकइ | कोस कइ |
| ,, | ८१ | ,, | ५ | व नयर | देव नयर |
| ,, | ८५ | ,, | १५ | बधीयो | बधीयो |
| ,, | ८८ | ,, | १७ | उघाडी | उघाडी |
| ,, | ९० | ,, | २० | तिणबार | तिण वार |
| ,, | ९२ | ,, | १३ | कै ह्यारौ | केह्यारौ |
| ,, | ९७ | नोट | | मुझ | मुझ |
| ,, | ९८ | ,, | ४ | तीक | तीन |
| ,, | ९९ | ,, | ८ | तला सू | तलासू |
| ,, | १०१ | नोट | | असावधानी 'राना हो | असावधानीसे 'राना' हो |
| ,, | १०२ | ,, | १ | भीतर ते | भीतरते |
| ,, | १०३ | ,, | ५ | धारा | धार |
| ,, | १०७ | ,, | १३ | राजमनी | राजमती |